# प्रकाशक का निवेदन।

जयपुर राजवंश के विस्तृत और प्रामाणिक इतिहास की कितनी अधिक आवश्यकता है इसको इतिहास लेखक अच्छी तरह जानते हैं। वे यह भी जानते हैं कि जयपुर में इतिहास के रसिक और मर्मज्ञ बड़े बड़े विद्वान मौजूद हैं और "पुराने क़ागजात" के रूप में अनेक जगह अगणित रुक्के, पट्टे, पर्वाने, बहीखाते, मुहर, हस्ताक्षर ,कहानी, कहावतें, वस्त्र, शस्त्र. चित्र और पुस्तकादि भी मिल सकते हैं। फिर भी सुविधा,उत्साह और अवकाश न मिलने आदि कारणों से इस काम का समीचीन आरंभ अब तक हुआ नहीं है। ऐसी दशा में अंशतः जयपुर के संपूर्ण राजाओं का और सर्वांशतः जयपुर राजवंश की एक प्रधान शाखा-नाथावतों का इतिहास लिखकर हनुमान शर्मा ने उस आवश्यकता की पूर्ति का प्रारंभ किया है। इसके विषय में इतिहास जगत के सर्वमान्य एवं लोक प्रसिद्ध बड़े बड़े विद्वानों ने शर्माजी के प्रयत्न की; प्रसन्नता के साथ; निस्संकोच सराहना की है और इस इतिहास को उत्तम-उपयोगी और आवश्यक बतलाया है। विद्वान् लोगों ने कृपा करके अपनी अपनी जो सम्मति भेजी हैं उनमें कई एक विस्तृत और श्लाघा प्रयुक्त भी हैं। अतः उनका संक्षिप्त आशय धन्यवादपूर्वक दूसरे पत्र में प्रकाशित किया है। यद्यपि शर्माजी के श्रम-समय और अर्थव्ययादि के बाहुल्य को देखते हुए प्रस्तुत इतिहास एक विशेष मूल्य का ग्रन्थ हुआ है। विषय सूची से विदित हो सकता है कि इसमें आमेर व जैपुर के सिवा कई रजवाड़ों प्राचीन भारत के अनेक राजाओं विख्यात व्यक्तियों, व्यवसायियों बादशाहों, पिण्डारियों, मरहटों, अंग्रेजों, इस देश के नये पुराने सरदारों, हाकिमों, मुसाहबों व सेवकों आदि के ज्ञातव्य इतिसाह को भी आंशिक रूप में आभासित किया है। और जानने यो जरूरी बातों की सैकड़ों टिप्पणी संयुक्त की हैं। साथ ही २ सुनहरे ८ बहुरंगे ४रंगी हाफटोन और ८ छोटे चित्र दिये हैं। तथापि लेखक के अनुरोध और प्रचार के विच इसके सौलभ्य का प्रयत्न किया गया है। जयपुर इतिहास के अभी दो भाग प्रकाश में आए है उनमें पहला भाग आपके सामने है जिसमें आमेर और जयपुर के संपूर्ण राजाओं तथा चौ के संपूर्ण सरदारों का वर्णन है और दूसरे भाग में सामोद के सरदारों और मोरीजा-मूंडो ा रायसर आदि के संपूर्ण नाथावतों का इतिहास दिया गया है जो शीघ्र ही आपकी नि कट नीचे आ ला है। यदि ईश्वर सानुकूल रहा और लेखकों का सुयोग हुआ तो इस प्रक अनेक प्रयत्न में र राज्य के संपूर्ण सरदारों या ठिकानों का इतिहास यथाक्रम प्रकाश में आज प्राणों और उस ासज्ञ सज्जनों को हर्ष, संतोष और ाभ होगा। संभव है प्रथमारंभ क अक होने से इ ी जगह भूल हुई हो अत के उस को सूचित करावें।

# विख्यात विद्वानों की
# * सम्मतियाँ । *

(१) 'साहित्याचार्य' पं० विश्वेश्वरनाथजी रेउ R.M.A.S. सुपरिंटेंडेंट 'सरदार म्यूजियम' एवं 'सुमेर पब्लिक लायब्रेरी' जोधपुर।

--जयपुर राज वंश और उसकी नाथावत शाखा के सुन्दर और सचित्र इतिहास को प्रकाशित करने के लिए (चौमूं निवासी) हनूमान शर्मा को हम हार्दिक धन्यवाद देते हैं। आपका यह परिश्रम स्तुत्य और अनुकरणीय है। आशा है आप आगे भी अपनी उत्तम कृतियों से मातृभाषा के भंडार को भरते रहेंगे। १०-७-३७

(२) इतिहास जगत के प्रकाशमान नक्षत्र, महामहोपाध्याय राय बहादुर, पण्डित श्रीगौरीशंकरजी हीराचंदजी ओझा अजमेर।

अंशतः जयपुर राज के एवं सर्वांशतः नाथावतों के इतिहास को मैंने आद्योपांत पढ़ा, खेद है कि इसमें सिला लेखों* का उपयोग नहीं किया। यदि वैसा करते तो जयपुर के इतिहास पर नवीन प्रकाश पड़ता। दूसरे संस्करण में उनका उपयोग अवश्य होना चाहिये। जयपुर के राजाओं एवं सरदारों का इतिहास जानने के लिए ऐसी पुस्तक की बहुत ही जरूरत थी जिसको क अंश में हनुमान शर्मा ने पूर्ण किया है। जयपुर का इतिहास लिखने वालों को इससे बहुत हायता मिलेगी और बहुत कुछ मसाला सहज ही प्राप्त हो जायगा। उनका यह यत्न अवश्य सराहनीय है। २१।७।३७

(३) 'विद्याभूषण' पुरोहित पण्डित श्रीहरिनारायणजी बी. ए. स्वामी कूप जयपुर (राजपूताना)

रियासत जैपुर में नाथावत खाँप के कछवाहा क्षत्री प्राचीन काल से राज्य के परम हितैषी और स्वामीभक्त होते आए हैं। इनका मान कछवाहों की ... में इतना है कि आमेर के शासन समय ही से ये जयपुर के 'पटैल' कहलाते आए हैं अर्थात् इनके किए हुए निर्णय और फैसले आदर से माने गए हैं। राज्य के हित के लिये इन्होंने अनेक संग्रामों और विकट आपत्ति कालों में बड़ी वीरता से योग दिया है। कई नाथावत सरदार रणक्षेत्रों में काम आए हैं। अनेक लड़ाइयों में विजयी हुए हैं और महाराज के संकटों में सदा तन मन धन से तत्पर और प्राणों की बाजी लगाने में नहीं हटे हैं। हनूमान शर्मा ने इनका यह इतिहास लिखकर बहुत अच्छा

काम किया है। इस ग्रंथ से केवल नाथावतों के हालात ही नहीं जाने जाँयगे अपितु के इतिहास में बड़ी सहायता मिलेगीऔर कई नई बातें मालूम होंगी। इसमें कइ एक ग्रंथों और पुराने कागजों से बहुत काम लिया है। यदि इसी प्रकार अन्य बड़े बड़े के इतिहास भी तैयार हों तो जयपुर का इतिहास बन जाने में सिर्फ सुविधा ही नहीं हो; भी हो। इस इतिहास को पढ़कर हमारा चित्त बहुत ही हर्षित और प्रफुल्लित हुआ है अ दर्थ हम शर्माजी को धन्यवाद देते हैं। २५।७।३७

## (४) शेखावाटी इतिहास अनुसंधान कार्यालय के समुज्वल प्रकाश विवेकशील, पण्डित श्रीझाबरमलजी शर्मा, पो० जसरापुर (खेतड़ी) राज्य जयपुर।

चौमू निवासी हनुमान शर्मा हिंदी के चिंताशील लेखक हैं। राजपूताना के कलाकौशल एवं इतिहास के संबंधी आपके कई लेख हिंदी के सामयिक पत्रों में प्रकाशित होते रहे हैं। प्रस्तुत इतिहास (अंशतः जयपुर का एवं सर्वांशतः नाथावतों का इतिहास) शर्मा जी के जीवन व्यापी परिश्रमोपलब्ध संग्रह का फल स्वरुप नवीन ग्रंथ है। नाथावत सरदार कछवाहा राजवंशोद्भव हैं। स्वामी सेवक संबंध से उनका जयपुर राज्य के इतिहास में खास स्थान है। अतएव उनका इतिहास भी जयपुर नरेशों के इतिहास से ओत प्रोत है। तदनुसार सुयोग्य लेखक ने जयपुर के इतिहास की प्रायः सभी घटनाओं को इसमें सन्निवेशित करने में गागर में सागर भर देने वाली कहावत को चरितार्थ किया है। मेरी राय में यह उपयोगी पुस्तक अंशतः नहीं बल्कि मुख्यतः जयपुर के ही इतिहास का एक अंग है। यदि इसी प्रकार आमेर के कछवाहा राजवंश की अन्य बड़ी शाखाओं के इतिहासानुसंधान के प्रयत्न होते रहें तो जयपुर के पूरे इतिहास की पूर्ति सहज में हो सकती है। २७।७।३७

## (५) कथाभट्ट श्रीनन्दकिशोरजी शर्मा, साहित्याचार्य, रिसर्चस्कालर, असिस्टेंट प्रोफेसर [संस्कृत कालेज] व मेंबर भोजमंदिर [पंडित सभा] जयपुर सिटी। २८।७।३७

हनुमान शर्मा लिखित अंशतः जयपुर का इतिहास एवं सर्वांशतः नाथावतों का इतिहास पहला भाग मैंने अनेक स्थलों में देखा। यह परिश्रम पूर्वक दृढ़ प्रमाणों के आधार पर लिखा गया है। विशेषता यह है कि जयपुर महाराजाओं का और नाथावत सरदारों का साथ साथ परिचय दिया गया है जिस से विषय की अवगति में असुविधा नहीं हुई है और टिप्पणी में अनेकों ज्ञातव्य बातों का संग्रह हो जाने से इसकी उपयोगिता अधिक बढ़ गई है। इससे जयपुर के इतिहास में सहायता मिलेगी। मैं इस शैली के इतिहास सर्वत्र चाहता हूं। उनसे जनता का बहुत उपकार होगा। शर्माजी का यह कार्य शिक्षाप्रद और प्राचीन व नवीनशैली का प्रकाशक है।

| अ. सं. | विषय | पृ. सं. |
|---|---|---|
| १ | "दूलैरायजी" ( ३ ) का राज्य लाभ, उनके नाम भेद | १४ |
| २ | मांची आदि में विजय (रामगढ़ और धौसा) | १५<br>१६ |
| ७ | दूलैरायजी की विलक्षण जीवनी (टाट साहब की टिप्पणी) | १७ |
| १ | "काकिलजी" (४) के युद्ध, आमेर में प्रवेश | २० |
| ४ | अंविकेश्वर और उनकी अद्भुत जलहरी | २१ |
| १ | "हणदेवजी" (५) | २१ |
| १ | " जान्हड़जी " ( ६ ) उनका विवाह (लग्गी नगारा) | २२ |
| १ | "पजोनजी" (७) के स्थिति काल का विवेचन | २३ |
| ६ | वह अनेक [illegible] युद्धों में विजयी हुए | २४ |
| १ | "मैलसीजी" (८) का पुरुषार्थ, कन्नौज की लड़ाई | २५ |
| ४ | उनके ३२ बेटे (पृथ्वीराज चौहान का चरित्र वर्णन ) | २७ |
| १ | "बीजलदेवजी" ( ९ ) | २७ |
| १ | " राजदेवजी " ( १० ) का आमेर वसाना | २९ |
| १ | "कील्हणजी" (११) | ३० |
| १ | "कुँतलजी" (१२) | ३० |
| १ | "जूँणसीजी" ( १३ ) | ३१ |
| १ | "उदैकरणजी" ( १४ ) उनके ३ पुत्र | ३१ |
| १ | "नरसिंहजी" (१५) "वनवीर जी" (१६) और "उद्धरणजी" (१७) | ३२ |
| १ | "चन्द्रसेनजी" ( १८ ) और मांडू का बादशाह | ३२ |
| २ | शेखाजी के छः युद्ध | ३२ |
| ४ | पूर्वोक्त १८ राजाओं के मिती संवत् | ३४ |
| ५ | सिंहावलोकन | ३४ |
| | "तीसरा अध्याय" । | |
| १ | "पृथ्वीराजजी" ( १९ ) और उनकी राणियाँ | ३६ |
| ४ | राजदम्पति की ईश्वरभक्ति, योगी और पयहारीजी का शास्त्रार्थ ( गलता गद्दी ) | ३७ |
| ७ | शेखाजी का [illegible] परिचय | ३९ |
| ८ | आमेर में साँगा [illegible] ( साँगा और मीराँ ) | ३९ |
| १० | पृथ्वीराजजी की ९ राणी उनका परिचय | ४१ |
| ११ | पृथ्वीराज के १९ पुत्र, उनके नाम धाम खाँप आदि | ४२ |
| १२ | पुत्रों के विवरण की विचारणीय बातें | ४३ |
| १३ | उनमें छोटे वड़े का अन्तर और उसकी असलियत जानने का प्रामाणिक कोठा | ४४ |
| १४ | उन्नीस पुत्रों का परिचय (साँगा की साँगानेर) | ४६ |

# विषय सूची।


| अंश संख्या | विषय | पृ. सं. |
|---|---|---|
| | 'प्राक्-कथन'। | |
| १ | इतिहास लक्षण (२-३) उसके प्राचीन ग्रन्थ | १ |
| ४ | इतिहास से लाभ (५) आधुनिक अभिरुचि आदि | १ |
| ११ | शोधन सामग्री (१२) सौ भख्या (१३) पुराने कागज | २-४ |
| १७ | भाट बड़वे (१८) नामांतर (१२) रैकाराजीकारा | ५ |
| २० | लेखन प्रणाली (२१) भूगोल के बदले अन्य बातें | ६ |
| २२ | निरर्थक निंदास्तुति (२३) नाथावतों का इतिहास | ७ |
| २४ | सम्पादन के विषय में सम्पादक की [illegible]ता | ८ |
| २५ | नाथावत कौन हैं (२७) कैसे हैं और कब हुए हैं | ८ |
| २८ | इनके इतिहास में क्या है ? | ९ |
| २९ | इसके दो भाग और उनके विषय | ९ |
| ३१ | आमेर राजवंश की पीढ़ियों के ३ भाग | १० |
| ३३ | पौराणिक (३४) कल्पनागत और (३५) प्रामाणिक | ११ |
| ३६ | संपूर्ण ३०२ पीढ़ियों में कइयों की कमी वेशी | १२ |
| | "पहिला अध्याय"। | |
| १ | प्राचीन वृत्तान्त-सृष्टिक्रम-लोक विभाग | १ |

| अंश सं. | विषय | पृ. सं. |
|---|---|---|
| २ | वर्ण विभाग-धर्म-कर्म (३) प्राचीन परिस्थिति | २ |
| ४ | सूर्य (५) सोम और (६) अग्नि वंश तथा उनकी शाखा प्रशाखाएँ और उनके विख्यात राजा | २ |
| ७ | कुश और लव की उत्पत्ति (८) उनके बल, बुद्धि और राज्य लाभादि | ४ |
| ९ | कुशवंश की प्रवृत्ति, कुश के कछवाहे, उनका कुशावती छोड़ कर इधर आना और रोहतास नरवल और ग्वालियर में रहना | ६ |
| १४ | कई देशों के कछवाहे (१६) उनमें यह विख्यात हैं | ९ |
| | "दूसरा अध्याय"। | |
| १ | आमेर के प्राचीन राजा "ईशा देवजी" (१) | १० |
| ३ | उनकी जीवनी और (४) उनके मरण काल की मीमांसा | ११ |
| १ | 'सोढदेवजी' (२) का दरेली गमन | १२ |
| २ | दूलैरायजी का दौसा लेना | १३ |
| ३ | कछवाहों का "ढूँढाड़" में प्रवेश (ढूँढाड़) | १३ |
| ६ | सोढ़ परिवार, सोढ़ के मकान, सोढ़ की मृत्यु | १४ |

| अ. सं. | विषय | पृ. सं. |
|---|---|---|
| १५ | "प्राचीन भारत" इसके राज्य, राजा और स्थिति, द्रष्टव्य टिप्पणी | ४७ |
| | "चौथा अध्याय"। | |
| १ | चौमूँ सामोद के आदि पुरुष "गोपालजी" उनका सामोद में आधिपत्य | ५५ |
| ५ | शेरशाह से लड़ाई, ( शेरशाह का परिचय ) | ५५ |
| ६ | "पूरणमलजी" (२०) का प्रभाव | ५७ |
| ७ | यवनों की सहायता; उनसे सम्मान लाभ (माहीमुरातिब) | ५७ |
| ८ | "भींवजी" (२१) "रतनजी" (२२) "आसकरणजी" (२३) और "राजसिंहजी" (२४) | |
| १२ | "भारमलजी" (२५) का राज तिलक गोपालजी की मानवृद्धि उनका प्राधान्य | ५९ |
| १३ | गोपालजी का दिल्ली में बादशाह से मिलना, आमेर में स्थायी शांति स्थापन कराना | ६० |
| १४ | आसकरण को नरवल दिलाना | ६१ |
| १६ | "बारह कोटड़ी" और उनके जुदे जुदे भेद और प्रमाणपूर्ण विवरण | ६२ |
| २५ | गोपालजी का मजनू को हाजीखां से बचाना ( दायरा परिचय ) | ६६ |
| २६ | भारमलजी का गोपालजी आदि भाई बेटों सहित अकबर के पास जाना और सम्मानित होना | ६७ |
| २८ | नाहन पर चढ़ाई (मीणों की जाति पांति और खांप आदि ) | ६९ |
| ३० | गोपालजी का व्यक्तित्व– | ७१ |
| | "पांचवां अध्याय" | |
| १ | "नाथाजी" ( १ ) का जन्म और अधिकार लाभ | ७३ |
| ३ | नाथाजी आदि के सहवास में मान का एकांत वास | ७५ |
| ५ | अकबर का राज्य लाभ, पानीपत की लड़ाई, हाथियों से हानि | ७५ |
| ६ | भगवत के साथ में नाथाजी का मुजफ्फर से युद्ध और (मुजफ्फर शाह का पूरा परिचय) | ७७ |
| ८ | अकबर की चित्तौड़ पर चढ़ाई, भीषण युद्ध | ७९ |
| ९ | चित्तौड़ तोड़ने के अपूर्व आयोजन | ८१ |
| ११ | जुहारव्रत-भगवंत की सलाह, जैमल आदि के भयङ्कर युद्ध (७४॥ का रहस्य, भामाशाह ) | ८३ |
| १२ | रणथम्भोर में युद्ध, बूँदी के राव सुरजनजी से सन्धि | ८५ |
| १४ | "भगवन्तदासजी" (२६) का राजतिलक | ८६ |
| १७ | अकबर की मेवाड़ पर कुदृष्टि, मान आदि की चढ़ाइयां | ८८ |
| १९ | मेवाड़ की संपूर्ण लड़ाइयों का यथाक्रम पूरा वर्णन | ९० |
| २१ | नाथाजी की मृत्यु और उनके परिवार का परिचय | ९२ |

| अं. सं. | विषय | पृ. सं. |
|---|---|---|
| | **"छटा अध्याय"** | |
| १ | "मनोहरदासजी"(२) का अधिकार लाभ | ९३ |
| २ | सामोद और चीतवाड़ी का सुधार | ९४ |
| ३ | अकबर की सेवा में मान का प्रवेश ( चहरे का अवलोकन ) | ९४ |
| ४ | आगरे गमन (भाई बेटों का परिचय ) | |
| ६ | खींचियों से युद्ध साम्राज्यवृद्धि के आयोजन | ९७<br>९५ |
| ८ | मानसिंहजी का शाही साम्राज्य में शासन | ९७ |
| ९ | अटक में अटकाव | ९९ |
| १३ | काबुलियों से युद्ध ( एक विलक्षण कौशल) | १०० |
| १५ | अकबर [illegible] [illegible] जयपुर के [illegible] में मान और मनोहर ( तथा लाहौर और काबुल का परिचय ) | १०१ |
| २६ | काबुल पर दुबारा चढ़ाई और भयंकर युद्धों में मनोहरदासजी का सफल सहयोग | १०१ |
| १९ | आमेर का "पंचरंग" | १०२ |
| २१ | साम्राज्य में कछवाहों की जागीरें ( पटना और राजमहल ) | १०५ |
| २३ | मान का अनेक देशों में अधिकार ( गौड़ महानगर में निवास-उसका प्राचीन गौरव, सागर दीघी) | १०६ |
| २५ | टोडरमल और भगवंत की मृत्यु | १०७ |
| २५ | मानसिंहजी का राज्याभिषेक | १०८ |
| २६ | मनोहरदास की विलायत यात्रा | १०८ |
| २८ | मान के दान, मान, वीरता, स्मृति-चिन्ह और महायुद्ध | १०९ |
| २९ | उन दिनों की स्थिति-सपत्ति कारोबार और बाजार भाव | १११ |
| ३० | मान, मनोहर और अकबर का आवागमन ( सम्राट् अकबर की जीवन घटनाएें ) | ११२ |
| ३१ | मान और मनोहर आदि का आमेर में शुभागमन | ११४ |
| ३३ | मनोहरदास जी का हाड़ोता निवास, वहां की उन दिनों की परिस्थिति | ११५ |
| ३५ | मनोहरदासजी के [illegible] और उनका परिवार (जनश्रुति) | [illegible] |
| | **"सातवाँ अध्याय"** | |
| १ | "करणसिंहजी" ( ३ ) का अधिकार लाभ | ११८ |
| २ | उनकी जीवन घटनाएें लिखने वालों के भ्रम का शोधन | ११९ |
| ४ | खोरी के मीरों और (५) जंदू के जगता से युद्ध | १२० |
| ६ | कुँ. "जगतसिंहजी" ($^{२७}_{२}$) की जीवन घटनाएें, उनकी मृत्यु, उनका नामी मंदिर, मांन की मृत्यु और उनकी २४ राणी | १२२ |
| ७ | करण का चौमूँ बसाना | १२५ |

| अं. सं. | विषय | पृ. सं. |
|---|---|---|
| ८ | नगर निर्माण की भूमि का निर्णय | १२६ |
| ६ | कांगड़े का भीषण युद्ध, करण का विजय, वहीं स्वर्गवास और उनकी स्त्री का सती होना। (सती होने का दृश्य) | १२८ |
| ११ | कांगड़ा कसबा, किला, ज्वाला जी और उनका महत्व | १३० |
| १२ | करण मरणकी भ्रम जनक मिती | १३० |
| १३ | करण का व्यक्तित्व और परिवार | १३२ |
| | "आठवां अध्याय"। | |
| १ | "सुखसिंहजी" (४) का अधिकारलाभ, पूर्व विजय का उपहार | १३३ |
| २ | सुखसिंह जी का शाहजुदा के साथ युद्ध, (उस जमाने के ४ बादशाह तथा "तख्तताऊस" "ताजमहल" और "औरंगजेब का डेरा") (द्रष्टव्य परिचय) | १३४ |
| ४ | "भावसिंहजी" (२८) की अद्वितीय योजना | १३६ |
| ५ | "जयसिंहजी" (२६) प्रथम का जन्म और जीवन घटनाएँ (शिवाजी का पूरा परिचय) | १३८ |
| ६ | "रामसिंहजी" (३०) का वीरोचित उत्तर | १३६ |
| ७ | सुखसिंहजी का परिवार परिचय | १४० |
| | "नौवां अध्याय" | |
| १ | "रघुनाथसिंहजी" (५) का अधिकार लाभ | १४१ |
| २ | धौलपुर युद्ध का असंबद्ध उल्लेख | १४१ |
| ३ | "विष्णुसिंहजी" (३१) की जीवन घटनाएँ | १४२ |
| ४ | किले बनवाने का प्रयोजन (कवि सम्राट कुलपति और विहारीलालजी) | १४३ |
| ५ | रघुनाथसिंहजी का परिवार | १४४ |
| | "दसवां अध्याय" | |
| १ | "मोहनसिंहजी" का जन्म और जन्म पत्री | १४५ |
| २ | टाड लिखित देवती राज्य का विध्वंश | १४६ |
| ३ | राजोर राज्य की कहानी के सत्यासत्य की मीमांसा | १४६ |
| ६ | बादशाही बखेड़े, आमेर में थाना | १४८ |
| ७ | जयसिंहजी की भतीजी का सामोद में विवाह | १४६ |
| ८ | बहादुरशाह की चढ़ाई, जोधपुर में खालिसा, उदयपुर में जयपुर जोधपुर का सम्मेलन और उनके विवाह | १५० |
| ६ | खालिसा उठवाने को मोहनसिंह जी का प्रस्थान | १५१ |
| १० | जयपुर और जोधपुर का सांभर में सम्मिलित कब्जा | १५१ |
| ११ | टाड लिखित जय-विजय-का विलक्षण संमेलन | १५२ |

| अ. सं. | विषय | पृ. सं. |
|---|---|---|
| १२ | "तारागढ़" की लड़ाई में मोहनसिंहजी का विजयी होना ('अजमेर' 'तारागढ़' 'पुष्कर' और 'दरगाह' का परिचय ) | १५४ |
| १४ | आयवृद्धि के आयोजन, पंचपाने में इजारा | १५६ |
| १५ | अनेक देशों में मोहनसिंहजी का प्राधान्य और इजारे | १५८ |
| १६ | आमेर के पुराने दफ्तर की नवीन व्यवस्था, चौमूँ के प्रधान कार्यकर्ताओं की तनख्वाह | १५९ |
| १७ | जयपुर की जन्मपत्री-नगर निर्माण की नींव (पेरिस और तारातम्बोल का परिचय ) | १६१ |
| १८ | आमेर के बदले जयपुर में राजधानी की स्थापना, (आमेर का इतिहास) | १६४ |
| १९ | जयपुर में जल लाभ के ३ विधान ( बालानन्दजी ) | १६३ |
| २० | "जयसिंहजी" (३२) की जीवन घटनाएं ( यज्ञ और उसकी २ विशेषताएं ) | १६७ |
| २१ | महाभारत के योद्धा का भीष्म कुण्ड म भुजवंध | १७० |
| २२ | मोहनसिंहजी का प्रभाव, प्रबंध और प्रशस्ति | १७० |
| २३ | मोहन के जमाने की ज्ञातव्य बातें ( ८ प्रकार के किले ) | १७३ |
| २४ | मोहन के गढ़ किले मकान और परिवार | १७४ |

"ग्यारहवां अध्याय"

| अ. सं. | विषय | पृ. सं. |
|---|---|---|
| १ | "जोधसिंहजी" (७) का अधिकार लाभ | १७६ |
| ३ | जोधसिंहजी को ईश्वरीसिंहजी के विवाह का निमन्त्रण | १७७ |
| ६ | ईश्वरीसिंहजी के राज्य लाभ में मेवाड़ की नाराजी | १७८ |
| ७ | ईश्वरीसिंहजी पर महाराणा की चढ़ाई और राजामल की चतुराई | १७९ |
| १० | राजमहल में महा युद्ध (हरगोविंद नाटाणी ) | १८१ |
| १३ | "ईश्वरीसिंहजी" ( ३४ ) की जीवन घटनायें और चिंतनीय मृत्यु | १८२ |
| १४ | माधवसिंहजी का जयपुर में शुभागमन | १८४ |
| १५ | जोधासिंहजी की मानवृद्धि | १८४ |
| १६ | रणथम्भोर की उपलब्धि और उसके कानून कायदे, पूरा इतिहास और पूर्वों पर की ज्ञातव्य बातें | १८५ |
| २२ | रणथम्भोर पर मल्हार की चढ़ाई ककोड़ में भीषण युद्ध, जोधसिंहादि का बैकुण्ठ वास | १९० |
| २४ | जोधसिंहजी का व्यक्तित्व, उनके प्रधानों की प्रवीणता और परिवार का परिचय | १९२ |

| अ. सं. | विषय | पृ. सं. |
|---|---|---|
| | "बारहवाँ अध्याय" | |
| १ | "रतनसिंहजी" ( ८ ) का अधिकार लाभ | १९४ |
| २ | कुँवर पदा की जागीरी, युद्ध निहत योद्धा और उनकी सूची, काम के कागज | १९५ |
| ४ | उणियारे पर चढ़ाई | १९६ |
| ५ | आमेर में चौमूँ की हवेली | १९७ |
| ६ | चौमूँ आदि में अनेक प्रकार के इजारे | १९८ |
| ७ | "मांवड़े का मैदान" भीषण लड़ाई का ब्योरेवार वर्णन ( समरू फिरंगी ) | १९९ |
| १२ | "माधवसिंहजी" (३५) प्रथम की जीवनी (उनके पट्टे की नकल) | २०४ |
| १५ | "पृथ्वीसिंहजी" ( ३६ ) का परिचय | २०७ |
| १६ | दसवे की लड़ाई में रतन पर प्रताप का आक्रमण | २०८ |
| १७ | "प्रतापसिंहजी" ( ३७ ) का परिचय (कुशालीराम तथा जैसा बोहरा) | २०९ |
| १९ | चौमूँ में साधू मण्डल, जानराय का पुराना मन्दिर | २१० |
| २० | रतन का 'रत्नमहल' और उनका परिवार | २११ |
| | "तेरहवाँ अध्याय" | |
| १ | "रणजीतसिंहजी" ( ९ ) का अधिकार लाभ | २१२ |
| ३ | अल्पायु में अनेक काम | २१३ |
| ५ | कई एक वीर बालक और उनकी भारी वीरता | २१४ |
| ६ | पिण्डारियों के उपद्रव (पिण्डारी कौन थे ) | २१५ |
| ७ | "तूँगा" युद्ध में रण विजयी रणजीत का प्राधान्य ( दौलतराम हलदिया ) | २१६ |
| ८ | चौमूँ के बटवाल पर इन्द्रसिंहजी का दोपारोपण | २१९ |
| ९ | खोहरा में सालग्राम की वीरता और प्राधान्य | २१९ |
| १० | पाटण में मरहटे, मारवाड़ियों का पराजय | २२० |
| ११ | रणजीत की कालख में लड़ाई, डिवाइन का सत्कार | २२१ |
| १२ | फतहपुर में (माजा) की लड़ाई, रणजीत के रणकौशल और (जार्ज टामस का उत्साह) | २२२ |
| २० | रणजीत का परिवार | २२८ |
| | "चौदहवाँ अध्याय"। | |
| १ | "कृष्णसिंहजी" ( १० ) का अधिकार लाभ | २२९ |
| २ | चौमूँ के चारों वर्ग चतुर थे | २३० |
| ३ | कृष्णकुमारी के कारण जोधपुर पर जगतसिंहजी की चढ़ाई | २३१ |

| अ. सं. | विषय | पृ. सं. |
|---|---|---|
| ५ | चौमूँ में रजाबहादुर के बखेड़े, उसका पराजय | २३२ |
| ६ | चौमूँ में समरू बेगम, टोरडी की लड़ाई | २३३ |
| ७ | चौमूँ की वसापत में अदलावदली | २३५ |
| ६ | रणथम्भोर में कृष्णसिंहजी के डील | २३६ |
| १० | तोप ढालने की पुरानी विधि | २३७ |
| ११ | चौमूँ के पेशाकार और उनके थाँभे | २३८ |
| १२ | जयपुर राज्य और वृटिश सरकार की संधि | २३९ |
| १४ | "जगतसिंहजी" ( ३७ ) की जीवनी ( रोड़ाराम ) | २४० |
| १५ | भटियानी जी की गर्भ स्थिति और महासभा | २४२ |
| १६ | सँघीझूँथाराम का प्राधान्य और ( उसका परिचय ) | २४३ |
| १८ | गवर्नमेंट के खज़ाने की चोरी का तलाश करने के लिए कृष्णसिंह जी का ससैन्य प्रस्थान और तौंरावाटी में जांच पड़ताल | २४५ |
| १९ | कृष्ण की बीकानेर यात्रा, पाटण के रावजी पर चढ़ाई | २४६ |
| २० | संघी झूँथाराम का चौमूँ पर फौजें चढ़ाना और मोरीजा से किला मंगना | २४७ |
| २१ | जयसिंहजी का बाहर वालों को दर्शन देना | २४८ |
| २२ | कृष्णसिंहजी का व्यक्तित्व और परिवार | २५० |

"पन्द्रहवां अध्याय"।

| अ. सं. | विषय | पृ. सं. |
|---|---|---|
| १ | "लक्ष्मणसिंहजी" (११) का अधिकार लाभ और (उत्तराधिकारी होने के नियम) | २५१ |
| २ | बिना मातमी लक्ष्मणसिंह जी के अन्दर जाने में संघी की रोक, उसको सूखा जवाब और [मातमी की सवारी] | २५३ |
| ३ | नाथवांधवों का प्रभुत्व और प्रभाव | २५५ |
| ५ | संघी संघ के षड़यन्त्रकारी १२ व्यक्ति और उनके उत्पात तथा नाथावतों पर भारी दवाव | २५६ |
| ७ | चौमू में वसापत तथा व्यवसाय वृद्धि की अपूर्व व्यवस्था | २५८ |
| ८ | "जयसिंहजी" [ ३८ ] की असामयिक, आकस्मिक मृत्यु | २६० |
| ९ | नाथावतों का नगर प्रवेश, षड़यन्त्रकारियों की पकड़ धकड़ ब्लेक साहब की हत्या | २६४ |
| १० | लक्ष्मण की साहीवाड पर चढ़ाई [ नौबतखाना ] कई तरह के रुपये, चौमू में महाराणा उदपुर का स्वागत, खंगारोतों के बखेड़े [ मावली की जात ] | २६६ |

| अ. सं. | विषय | पृ. सं. |
|---|---|---|
| ११ | जयपुर में थर्सबी के नाथ-वांधवों का सहयोग, आयवृद्धि के उपाय, ऋणमुक्ति और कर माफ | २६८ |
| १३ | लक्ष्मण का कालख विजय थर्सबी का स्वागत | २७० |
| १४ | लक्ष्मण का काबुली पठानों के साथ भयंकर युद्ध | २७२ |
| १५ | लैडलो का शुभागमन | २७४ |
| १६ | "बड़े बाईजी" का अद्वितीय विवाह | २७५ |
| १७ | नाथावतों के सम्बन्ध में अंग्रेजों की सत्सम्मति चौमूँ के कार्यकर्ता गण मनवाजी की प्रतिष्ठा-बंधे का विध्वंश-शिवपुर की भारी हानि | २७६ |
| १८ | सन् ५७ का गदर और लक्ष्मण की अद्वितीय सेवा में तथा उनकी अमित प्रतिष्ठा | २७८ |
| १९ | संवत् १९७६ का आगरे का शाहीदरबार | २८१ |
| २० | लक्ष्मण के पूजापाठ, सदनुष्ठान, दैनिक कारबार, चौमू का सुधार सब प्रकार के कारोबार, अनेक तरह के पेशाकार, पंचदेव उपासना और दुर्गाजी की स्थापना | २८२ |
| २१ | लक्ष्मणसिंहजी का व्यक्तित्व और परिवार | २८६ |

"सोलहवां अध्याय"

| अ. सं. | विषय | पृ. सं. |
|---|---|---|
| १ | "गोविंदसिंहजी" [ १२ ] का अद्वितीय अधिकार लाभ | २८७ |
| २ | उनका विवाह चौमूँ में विद्या व्यवसाय और जन गणना | २८८ |
| ४ | गोविंदसिंहजी का शुरू शासन | २८८ |
| ५ | जोधपुर महाराज से भेट और आदर वृद्धि | २८९ |
| ६ | चौमूँ के व्यापार का अनुसंधान | २९० |
| ७ | जयपुर में कई काम-नए नए महल मकान महकमे और खर्च | २९२ |
| ९ | सांभर का नया प्रबंध (सांभर झील का परिचय और बनजारा) | २९४ |
| १० | जयपुर में मेयो का अपूर्व स्वागत | २९६ |
| ११ | जयपुर में नया पैसा, प्रिंस आफ वेल्स का शुभागमन सवारी का समारोह | २९७ |
| १२ | महाराणी विक्टोरिया का दिल्ली दरबार | २९९ |
| १५ | "रामसिंहजी" ( ३९ ) का जीवन चरित्र | ३०० |
| १६ | गोविंदसिंहजी को कौंसिल मेंबरी में प्रधान्य | ३०६ |
| १७ | कलकत्ता यात्रा, बाईजी का विवाह, बहादुर की पदवी | ३०४ |
| १८ | रायबहादुर की पदवी का भाषण तथा उनकी वाल्टर सभा | ३०५ |

| अ. सं. | विषय | पृ. सं. |
|---|---|---|
| २० | गोविंदसिंहजी का मुसाहब के समान लवाजमा अव्वलदर्जे की बैठक अंग्रेजों के आदरणीय पत्र | ३०६ |
| २३ | छप्पन का अकाल और गोविंद धर्मानुष्ठान | ३०८ |
| २५ | गोविंदसिंहजी का व्यक्तित्व और परिवार | ३११ |
| | "सत्तरहवां अध्याय" | |
| १ | "देवीसिंहजी" (१३) का अधिकार लाभ | ३१२ |
| २ | उनका विद्या अभ्यास और योग्यता | ३१४ |
| ३ | आपका दत्तक संस्कार और प्रथम विवाह | ३१५ |
| ५ | तीन सुप्रसिद्ध मनुष्यों की मृत्यु और (उनका परिचय) | ३१६ |
| ६ | कौंसिल मेंबरी और योग्यता की प्रशस्ती | ३१६ |
| ६ | महाराज माधवसिंहजी के साथ में देवीसिंहजी की विलायत यात्रा का समुचित बर्णन (मुरारीदान जी का दोहा) | ३१७ |
| २३ | देवीसिंहजी का देशाटन और तीर्थ यात्रा | ३२६ |
| २४ | शिकार का शौक (सर्वोत्तम सवारियां) | ३२७ |
| २५ | आपके ज़माने की शिल्प कला और उसकी उन्नति | ३२९ |
| २६ | चौमूँ का शफाखाना बुद्धि कुँवरी का विवाह | ३३० |
| २८ | जयपुर में युवराज की नियुक्त और इन्द्रविमान भवन का परिचय | ३३२ |
| २९ | "माधवसिंहजी" (४०) द्वितीय का जीवन चरित्र | ३३३ |
| ३० | चौमूँ में मीठे पर महसूल (सप्तमएडवर्ड परिचय) | ३३५ |
| ३१ | चौमूँ में महाराज मानसिंहजी का पदार्पण और अपूर्व समारोह का स्वागत सम्मान जयपुर चौमूँ हवेली पर पुनरागमन | |
| ३५ | हिन्दू मुसलमानों का वैमनस्य और शांतिस्थापन | ३४० |
| ३६ | देवीसिंहजी के प्रति प्रजा का प्रेम (अषाढी दशहरा) | ३४२ |
| ३७ | देवीसिंहजी का व्यक्तिव | ३४४ |
| ३८ | आपके पुत्रादिकों की बुद्धि योग्यता विद्याभ्यास और कार्यदक्षता आदि का परिचय (मानगार्ड) | ३४८ |
| ४० | ठिकाने का प्रबंध | ३५१ |
| ४१ | "समाप्ति के दो शब्द" | ३६० |

उपरोक्त सूचीपत्र में जो विषय (   ) ब्रेकेट में लिखे हैं वे सब टिप्पणी हैं।

# ग्रंथ सूची।

इस इतिहास में नीचे लिखे ग्रंथों का आश्रय लिया गया है।


१ श्रीवाल्मीकीय रामायण ( मुनि पुंगव वाल्मीक ) *

२ श्रीमद्भागवत ( महर्षि वेदव्यास ) *

३ सुभाषित रत्नभाण्डागार ( वासुदेव-शास्त्री ) *

४ कौटिलीय अर्थशास्त्र ( महामहिम कौटिल्य ) *

५ नरपति जयचर्या ( नरपति कवि ) *

६ कच्छवंश महाकाव्य ( पं. श्रीकृष्णजी भट्ट ) *

७ चौहान चरित्रम् ( हरसूरकरोपाव्ह श्रीपादशास्त्री )

८ शिवभारत ( कवीन्द्र परमानन्द ) *

९ नाथवंश प्रशस्ति ( आशुकवि श्रीहरि शास्त्री )

१० अश्विनीयान मीमांसा ( पण्डित मंडल )

११ वंशभास्कर ( महाकवि श्रीसूर्यमल्ल-मिश्रण ) *

१२ टाडराजस्थान दोनों भाग ( जेम्स टाड )

१३ इतिहास राजस्थान ( रामनाथजी रत्नू )

१४ राजपूताने का इतिहास ( महामहोपाध्याय पं. श्रीगौरीशङ्करजी ओझा ) *

१५ हिन्दीविश्वकोश ( श्रीनगेंद्रनाथ वसु ) *

१६ वीरविनोद ( कविराजा श्रीश्यामलदासजी ) *

१७ भारत भ्रमण ( बाबू साधुचरणप्रसादजी ) *

१८ चारसौं४० जातियां—'रिपोर्ट'—( मुन्शी देवीप्रसादजी ) *

१९ भारतके देशीराज्य ( सुखसम्पतिरायजी भण्डारी ) *

२० भारतीय चरितांबुधि ( द्वारकाप्रसादजी चतुर्वेदी ) *

२१ मूंतानेणसीकी ख्यात ( मुहणोत नेणसी ) *

२२ मआसिरुलउम्रा ( व्रजरत्नदासजी बी. ए. एल. एल. बी.

२३ अकबरी दरबार दोभाग ( रामचन्द्र वर्मा )

२४ भारतका इतिहास ( ईश्वरीप्रसाद M.A. )

२५ भारत की प्राचीन परिस्थिति ( भण्डारी )

२६ संसार के महापुरुष ( मदनलालजी तिवाड़ी )

२७ जयमल वंश प्रकाश ( श्रीमान् ठाकुर गोपालसिंहजी )

२८ जातिभास्कर ( विद्यावारिधि पं. ज्वालाप्रसादजी मिश्र ) *

२९ शिवाजी विजय ( पं. बलदेवप्रसादजी मिश्र )

३० अकबर, औरंग, बाबर, और हुमायूँ, ( मुन्शी देवीप्रसादजी ) *

३१ सम्राट अकबर ( बाबू हरिदासजी )

३२ अकबर ( रामचन्द्रजी शुक्ल )

३३ दिल्ली दर्शन ( पं. चन्द्रलालजी काश्मीरी )

३४ मेवाड़ का इतिहास ( हनुमंतसिंहजी )

३५ मारवाड़ का इतिहास ( जगदीशसिंहजी गहलोत )
३६ बीकानेर का इतिहास ( कुँवर कन्हैयाजू देव )
३७ पराक्रमी हाड़ाराव ( पं. लज्जारामजी महता )
३८ उमेदसिंह चरित्र ( पं. लज्जारामजी )
३९ आमेर के राजा ( पृ. भी. र.आ भा.भ. ) ( मुन्शी देवीप्रसादजी )
४० मान चरित्र ( मुन्शी देवीप्रसादजी )
४१ मिर्जामान (पु. पं. हरिनारायणजी B.A.)
४२ मिर्जा जयसिंहजी ( पु. पं. हरिनारयणजी बी. ए. )
४३ सवाई जयसिंह ( महामहोपाध्याय पं. श्रीगौरीशङ्करजी ओझा )
४४ गिरधर कछवाहा ( महामहोपाध्याय पं. श्रीगौरीङ्करजी ओझा )
४५ ईश्वरीसिंह चरित्र ( श्रीमान् ठाकुर नरेन्द्रसिंहजी )
४६ सीकर का इतिहास (पं. श्रीझावरमलजी शर्मा, )
४७ खेतड़ी का इतिहास ( पं. श्रीझावरमलजी शर्मा, )
४८ खण्डेला का इतिहास ( श्रीसूर्यनारायणजी आचार्य )
४९ इतिहास तिमिर नाशक ( राजा शिवप्रसादजी )
५० हस्ता मलक भूगोल (राजा शिवप्रसादजी)
५१ महाराज की लण्डन यात्रा ( श्रीशिवनारायणजी सकसेना )
५२ दुर्गाभक्तिचन्द्रिका ( कुलपति मिश्र ) *
५३ छंदसुधाधर महाकाव्य ( कुलपति मिश्र ) 'ह. लि.' *
५४ कामंदकनीतिसार (चन्द्रकवि) 'ह.लि,' *
५५ रावल चरित्र, राठोड़ चरित्र और भारत चरित्र ( मंडन कवि ) 'ह. लि.' *
५६ नाथवंश प्रकाश ( चन्द्रकवि ) 'ह. लि.'
५७ कृष्णसुयश प्रकाश ( मंडन कवि ) 'ह.लि.'
५८ लक्ष्मणसुयश प्रकाश ( गणेशकवि ) 'ह. लि.'
५९ जयपुर हिस्ट्री ( श्रीमान् ठा. फतहसिंहजी राठोड़ मुसाहब जैपुर )
६० शार्ट हिस्ट्री (पु. पं. रामनिवासजी एम.ए.)
६१ जयपुर पोलिटिकल हिस्ट्री ( ब्रुकसाहब एजेन्ट जपुर )
६२ जयपुर स्ट्रायल्स ( प्रकाशक गवर्नमेण्ट)
६३ विल्स रिपोर्ट ( विल्स साहेब )
६४ विल्स रिपोर्ट का खण्डन ( पंचपाना)
६५ शेखावाटी का इतिहास ( श्रीमान् ठा. भूरसिंहजी ) 'ह. लि.'
६६ तवारीख जयपुर ( उर्दू से अनुवादित ) 'ह. लि.'
६७ तवारीख नाथावतान् (उर्दू से अनुवादित 'ह. लि.'
६८ नाथावत सरदार ( पं. अर्जुनलालजी एम. ए. एल. एल. बी. ) 'ह. लि.'
६९ अधिकार लाभ ( भाई बेटे ) 'ह. लि.'
७० मोरीजा का इतिहास ( श्रीमान् ठाकुर कल्याणसिंहजी ) 'ह. लि.'
७१ जैपुर राजवंशावली 'क' (१८४४ 'ह.लि')
७२ जैपुर वंशावली 'ख. ग. घ.' ( संवत् १८७०-८६-९० ) 'ह. लि.'

७३ मुक्तकसंग्रह ( माधवगोपाल मंडाहर ) 'ह. लि.'

७४ विविधसंग्रह आधुनिकसंकलन) ह. लि.'

७५ जैसलमेर का इतिहास ( प्राचीनतम ) 'ह. लि.'

७६ बड़वाजी की पोथियाँ 'ह. लि.'

७७ राणीमूँगा की पोथियाँ 'ह. लि.'

७८ फुटकर संग्रह ( जनश्रुति ) 'ह. लि.'

७६ सरस्वती, माधुरी, सुधा, और श्रीवेंकटेश्वर आदि समाचार पत्र *

८० पुराने कागद रुक्के, पट्टे, पर्वाने, वहीखाते अहदनामे, हस्ताक्षर और मुहरें आदि संवत १७३६ से १६५६ तक 'ह लि.'

८१ वस्त्र, शस्त्र, चित्र, नकशे और मुकामात

* उपरोक्त पुस्तकों में संख्या १ से १० तक के संस्कृत, ११ से ५१ तक के हिन्दी, ५२ से ५८ तक के काव्य, ५६ से ६४ तक के अंग्रेजी, ६५ से ८० तक के हस्तलिखित हिंदी की हैं और ८१ के वस्तु पदार्थ हैं। इनमें फूलीवाले ग्रंथ सिर्फ प्रयोजन जितने और शेष आद्योपांत देखे हैं।

# चित्र सूची।

## ( जिन त्रिचों पर * फूली है वे बहुरंगे या रंगीन है। )

* रामदरबार (मुख पृष्ठ)— सोढदेवजी पृष्ठ १२, दूलैरायजी पृ. १४, * पृथ्वीराजजी पृ. ३६, गलता की घाटी ४६, साँगानेर के जैन मन्दिर ४६, गोपालजी ५४; नाथाजी ७३, मनोहरदासजी ६३, पटने में मानदरबार १०७, * मानसिंहजी 'प्रथम' १०६, सम्राट अकबर ११२, अकबर नवरत्न ११३, करणसिंहजी ११८, सुखसिंहजी १३२, * जयसिंहजी 'प्रथम' १३६, शिवाजी * १३८, रघुनाथसिंहजी १४१, * कविसम्राट विहारीलालजी १४३, मोहनसिंहजी १४५, आमेर १६४, आमेर के महल और किला १६५, जगतशिरोमणिजी का मन्दिर १६५, जयसिंहजी 'द्वितीय' १६७, जोरसिंहजा १७६, राजामलजी 'खत्री' १७१, हरगोविन्दजी 'नाटाणी' १८१, रत्नसिंहजी १६४, * माधवसिंह जी 'प्रथम' २०४, रणजीतसिंहजी २१२, जार्ज टामस २२२, कृष्णसिंहजी २२८, कृष्णविहारीजी २३६, रोड़ारामजी 'खवास' २४०, झूँथारामजी 'संघी' २४३, माजीका बाग 'अजन्टी' २४४, रेजीडेन्सी दरवाजा २४४, लक्ष्मणसिंहजी २५१, दुर्गाजी 'सिलादेवी' २८२, गोविन्दसिंहजी २८६, * रामसिंहजी 'द्वितीय' ३००, देवीसिंहजी ३१३, देवीसिंहजी 'दरबारी पोशाक' ३२२, * माधवसिंहजी 'द्वितीय' ३३३, * मानसिंहजी 'द्वितीय' ३३६, संग्रामसिंहजी ३३८, राजसिंहजी ३५०, और परिवार ३५२, इनमें आमेर, साँगानेर और अजन्टी के चित्रों के ६ ब्लाक 'जयपुर डाइरेक्टरी (या अलबम) के सम्पादक बाबू केसरलालजी से प्राप्त हुए हैं। शेष सब निज के संग्रह के हैं।

॥ श्रीः ॥

# प्राक्-कथन ।

(१) 'इतिहासः पुरावृत्तः' कोशकारों ने पुरानी बातों को इतिहास कहा है। इस समय के पण्डितों में कोई सत्पात्रों के चरित्र को, कोई उन के यश को, कोई उनके संमेलन को, कोई देश कालादि की परिस्थिति प्रकट होने को और कोई लड़ाईयों के वर्णन आदि को इतिहास मानते हैं। अस्तु।

(२) वाल्मीक रामायण, महाभारत और पुराण आदि प्राचीन काल के आदर्श इतिहास हैं। इनमें भारत का सुन्दर और ज्ञातव्य इतिहास भरा हुआ है। इनके सिवा रघुवंश आदि काव्यों और उपनिषदों में भी आवश्यक इतिहास के अच्छे अंश मौजूद हैं और उन से संसार का हित हुआ है, हो रहा है और आगे भी होगा।

(३) वर्तमान समय के इतिहासों में पृथ्वीराज रासो और वंश भास्कर जैसे विराट ग्रन्थ भाषा कविता के हैं और टाडराजस्थान, बाक.ए. राजस्थान, इतिहास राजस्थान और राजपूताने का इतिहास आदि नवीन खोज के हैं। इन में रासो का अनुकरण अनेकों ने किया है और ओझाजी के इतिहास से बहुतों का सुधार हुआ है।

(४) इतिहास एक ऐसी वस्तु है जिसके पढ़ने देखने या सुनने से अनेक बातों का अनुभव अभ्यास और अनुमान अपने आप होजाता है और अनेक कामों के करने न करने या किस प्रकार करने आदि की विधि सुविधा और सावधानी सूझ आती है। इसके सिवा यह अनुमान भी किया जा सकता है कि पहले अमुक अवसर में ऐसा हुआ था। आगे ऐसा होसकेगा और अब ऐसा करना चाहिये।

(५) कुछ दिनों से लोगों की रुचि इतिहासों की ओर ज़्यादा बढ़ी है। अनेक आदमी अपने देश जाति या

पुरुषाओं के इतिहास ढूँढते बनाते और छपाते हैं। ऐसा करने में बहुतों को बहुत कम कठिनाई होती है। वे किसी नामी ग्रन्थ से आवश्यक अंश लेकर इतिहास तैयार कर लेते हैं। और खुद न कर सके तो दूसरों से बनवा लेते हैं।

(६) किन्तु जो लोग अनेक जगह से आवश्यक सामग्री ढूँढने, इकट्ठी करने, साँच झूँठ जानने, निरापद और समुचित बनाने और यथोचित लगाने आदि में अपनी भूख प्यास और नींद तक को खो देते हैं और 'अणी चूकी धार मारी' की चिंता से सदैव सूखते रहते हैं। उन लोगों के लिए इतिहास लिखना सहज नहीं। वास्तव में उत्तम इतिहास के लिए ऐसा होनाही चाहिये तभी उसका आदर होता है।

(७) इतिहासों में सचाई और शुद्धता होनेके बहुत प्रयत्न होते हैं परन्तु पूरा संतोष नहीं होता यह दोनों बातें ऐसी हैं जिनमें बड़ी सावधानी रखने और बहुत कुछ खोज करने पर भी यथोचित नहीं बनती। क्योंकि बहुत बातें ऐसी होती हैं जिनको ज्यों की त्यों लिख देने से नाराज़ी होती है और बदल कर लिखने से सचाई चली जाती है। इसी प्रकार शुद्ध होना भी कठिन है। इन दिनों विशेषज्ञ विद्वान् हज़ारों शिला लेख देखते हैं, लाखों मन मिट्टी खुदवाते हैं और अगणित पुस्तकें या लिखित प्रमाण पढ़ते हैं परंतु इतने पर भी दूसरे खोजी उनमें गलतियां निकालते हैं और वे उनको मान लेते हैं।

(८) पूरी छानबीन करके सप्रमाण इतिहास लिखने वालों के लिये पंडित गौरीशंकर हीराचन्द जी ओझा आदि के इतिहास आदर्श हैं और उनकी प्रत्येक पंक्ति खूब सोच विचार के साथ सप्रमाण लिखी जाती हैं। हर्ष की बात है कि इसका अनुकरण अन्य लेखक भी करते हैं और नवीन ग्रन्थों की विशेषता बढ़ाते हैं।

(९) 'नाथावतों का इतिहास कैसा है?' यह मैं नहीं बता सकता। इतना कह सकता हूँ कि अनुभव, योग्यता और लेखन कला आदि से मैं रीता हूँ तथा इतिहास लिखने का यह मेरा पहला प्रयास है। अतः इस में त्रुटियां हों तो आश्चर्य नहीं। मैंने तो सिर्फ इतना ही

किया है कि अनेकों ग्रन्थों में जहां जो कुछ अंश इस इतिहास से संबंध रखने वाला मिला उसे इसमें लिख दिया है और कौन अंश कहाँ से लिया इसके लिये ग्रन्थ का नाम और पृष्ठ संख्या लगादी है। यह बात अवश्य है कि हज़ारों पृष्ठों के बारंबार देखने ढूँढने और उनसे आवश्यक अंश लेने आदि में मैंने कई वर्ष बिता दिये हैं।

(१०) आज कल के कई ग्रन्थों में ऐसे आशय के अंश भी आते हैं जिन से जनता को क्षोभ होता है, आक्षेप किया जाता है, लांछन लगता है, आपत्ति होती है, खेद पहुँचता है-या राजभक्ति आदि से विमुख बनते हैं। अतः मैंने अपनी प्रकृति के अनुरोध से ऐसे अंशों को पूरे पढ़ कर भी चाह कर छोड़ दिया हैं।

(११) 'शोधन सामग्री' के संबंध में अनेक सज्जन अंग्रेजी की पुस्तकों और अंग्रेज़ों के लिखे इतिहासों को सचे मानते हैं परंतु अनुभव से मालूम हुआ है कि भ्रम या प्रमाद वश उनमें भी अनेक भूलें होजाती हैं। अतः अपने इतिहास को प्रामाणिक बनाने केलिए आधुनिक लेखक प्रचलित ग्रन्थों का आधार आवश्यक मानते हैं। मेरी समझमें पुराने 'कागजात' अधिक लेने देखने और विश्वास करनें योग्य हैं। इनके ज़रिये से बहुतसी उलझी हुई भ्रमपूर्ण बातों का सैंकड़ों वर्ष पीछे भी ऐसा निर्णय होता है जैसा प्रत्यक्ष बोलते हुए मनुष्य की तत्काल साक्षी से होसकता है। नाथावतों के इतिहास में मैंने इनका विशेष प्रकार से उपयोग किया है। दूसरे लोग भी इन पर दृष्टि दें इस अभिप्राय से यहां मैं उनके विषय में कुछ लिखता हूँ।

(१२) 'सौ भख्या और एक लिख्या' की कहावत के अनुसार संसार व्यवहार की बहुत सी बातें लेखबद्ध कर लेने की परिपाटी इस देशमें प्राचीन काल से चली आरही है। रुक्के, पट्टे, पर्वाने; रसीद, लेख, लिखतं; लिखावट फर्मान, चिट्ठी; बही, चौपनी, खर्डे-खसरे, खतानी और अहदनामे--यह सब पुराने कागजात के ही रूप रूपांतर या अंग उपांग हैं। इनमें व्यक्ति गत बातों के हर्ष, शोक, चिंता, उत्साह जन्म, मरण, विवाह, तुकता, राजीपा तनाजा या लड़ाई झगड़े आदि के भरपूर वर्णन होते हैं और उनकी अवस्था, व्यवस्था, परिस्थिति और

हिसाब आदि के उल्लेख मितीवार मिलते हैं ।

(१३) इस प्रकार के रुक्के, पट्टे, परवाने या लिखतं आदि प्राचीन भारत के प्रत्येक स्थान में प्राप्त होते थे और बड़ी हिफ़ाजत से रखे हुए मिलते थे। जिनका राजनैतिक, सामाजिक या लोकहित के कामों में व्यवहार किया जाता था। किंतु गत २०-३० वर्ष से उनका उतनी मात्रा में मिलना मुशकिल होगया न मिलने के कई कारणों में दो प्रधान कारण ये हैं कि:--(१) पुत्रहीन जवान जागीरदारों आदि के मर जाने से उनके ठिकाने के कागजों को अनन्तर स्त्रियां या तो निकम्मे मानकर फूँस की जगह चूल्हे में जला देती हैं या अनाज़ के बदले बेचकर चने चबा लेती हैं। (२) और कई जगह हीनाधिकार या आपत्ति आदि के अवसरों में बहुत वर्षों तक देख भाल न होने आदि से मेह, सरदी, या दीमक आदि के द्वारा नष्ट हो जाते हैं। जो लोग उनके अद्वितीय गुणों को नहीं जानते वे चाहे उनको कूड़ा मान कर फेंक दें किंतु जिनको उन के गुणों की परख है वे उनको रत्न समझते हैं।

(१४) नाथावतों के इतिहास के लिये मैंने कई ठिकानों के कागज देखे हैं जिन में रक्षा विधान के सर्वोत्तम साधन या स्वतः नष्ट होजाने की पूरी दुर्व्यवस्था दोनों देखने में आये। जिल्द फ़ायल या गोलाकार में अच्छे ढंग से बाँधकर बढ़िया बस्तों या तिजोरियों में रखे रहना और ज़मीनदोज़ तहखाने के प्रांगण में कईसौ बस्तों का पीढियों तक अज्ञात पड़े रहना, ये दोनों ही उनकी रक्षा और अरक्षा के समाधान थे किंतु मुझे दुर्व्यवस्थ कागजों में भी अनेक रुक्के, पट्टे, पर्वाने या बहियां आदि ऐसे मिले जिनसे केवल नाथावतों का इतिहास ही नहीं अन्य इतिहास भी पोषित हो सकते हैं और कई बातों की छान बीन संशोधन या अधिकार जानने में काम देसकते हैं।

(१५) इसके सिवा पुराने कागजात से पुराने ज़माने की लेखन कला, लेखन सामग्री, (कागज, क़लम, स्याही) विविध प्रकार की वर्णमाला, खास पहचान के हस्ताक्षर, अनेकार्थ आशयों के परिलेख, समयोचित शब्द योजना और हर हालत में प्रयोजन

सिद्धिकी सफलता या आपत्तियों से बचनेकी प्रवीणता आदिका ज्ञान हो सकता है। इस इतिहास के अंत में मैंने पुराने ज़माने के उच्चाधिकारियों, दीवानों, मुसाहवों, सरदार लोगों या साधारण मनुष्यों तक की; सही, सैनाणी, हस्ताक्षर, संकेत के दस्तखत, नामकी मुहर और भाला कटारें या खड्ग आदि के चिन्हादि दिये हैं, जिनसे भली-भाँति मालूम हो सकता है कि जिस प्रकार इस ज़माने के पढ़े लिखे भद्रपुरुष अपने नामके हस्ताक्षरों या मुहर आदि में रहस्यजनक बनावट रखते हैं उसी प्रकार प्राचीन कालमें भी रखते, करते, या बनाते थे और वे अद्वितीय या आदर्श भी होते थे।

(१६) इतनाही नहीं जिस प्रकार आजकल बड़ी सरकारों के राजदूत या उच्चाधिकारी अपने मनोगत विधानों को गुप्त रखने के लिए मनघड़ंत वर्णमालाओं का उपयोग करते हैं उसी प्रकार प्राचीन काल में भी कई प्रकार की कल्पित वर्णमाला काममें लीजाती थी और उनको उन्हीं के आदमी पढ़ सकते थे। दो एक वर्णमाला मेरे देखने में ऐसी भी आई हैं जो बिलकुल दुर्बोध्य हैं और सर्व साधारण उनको पढ़ नहीं सकते हैं। वे परिशिष्ट में दीगई हैं अस्तु।

(१७) वर्तमान समय के इतिहास लेखकों में कईयों की धारणा यह है कि चारण, भाट-या बड़वा लोगों की लिखी बातें अशुद्ध और असंगत होती हैं और उनके आधार से लिखे हुए इतिहास बिगड़ जाते हैं। परन्तु हर बात में यह धारणा अच्छी नहीं। क्योंकि बहुत सी बातें ऐसी होती हैं जो बड़वा आदिको अवश्य लिखवाई जाती हैं और वे यथार्थ होती हैं। यही कारण है कि गोद लेने, वारिस होने, जायदाद के झगड़े मेटने और कुर्सीनामा सही करने आदि में बड़वाजी की पोथी मानी जाती हैं। हाँ ठिकानों से उनको जो कुछ मिलता है उसमें ५ सौ के ५ लाख, बूढ़े टट्टू को अरबी घोड़ा और जुआर को मोतियों के आखे लिखते हों तो कोई आश्चर्य नहीं। क्योंकि इस में वे अपना या अपने सरदारों का सम्मान मानते हैं।

(१८) इतिहास लिखने वालों में कई सज्जन देश गांव या मनुष्यों के विख्यात नामों को बदल कर लिखा

करते हैं। यथा 'तौरावाटी' को 'तोमरावती' 'सुनपत' को 'सुवर्णपत्र' और 'जान्हड़दे' को 'जान्हवदेव' आदि। परन्तु इस भाँति की अदला बदली से असली नाम का लोप होजाता है और शुद्ध नाम का तथ्य ढूँढने में आगे के लेखक भटक जाते हैं। यथा एक आदमी ने 'ढूलैराय' को अँग्रेज़ी में 'ढोलाराइ' (Dolarai) लिखा दूसरे ने उसे ढोलाराव बनादिया। तीसरे ने 'धोलाराव' कर दिया और चौथे ने 'दूलाराई' रख दिया। अतः इस इतिहास में यथासंभव विख्यात नाम ही रक्खे हैं और जहाँ कहीं ज़्यादा ज़रूरत जान पड़ी वहाँ ब्रेकेट में उनके दूसरे रूप लिख दिये हैं।

(१९) इसी प्रकार 'रैकारा' और 'जीकारा' भी विचार ने योग्य हैं। बादशाही ज़माने में झरोखे में बैठे हुए बादशाहों का ज़मीन पर खड़े हुए प्रतिष्ठित पुरुष अभिवादन करते तब चोपदार आवाज़ देता कि 'अमुक आदमी सलाम मालूम कराता है'। उसी आचरण का अनुकरण उन दिनों के मुसलमान लेखकों ने अपने इतिहासों में किया है और वर्तमान के लेखक भी कुछ तो उसी भांति 'रैकारा' लिखते हैं और कुछ 'रामकरदेंगे'- या 'राम नहीं करेगा' आदि से काम चलाते हैं। मैंने सम्मान-रक्षा के अनुरोध से बड़े लोगों के नाम में यथा योग्य जीकारा लगाया है और 'उस' के बदले 'उन' का प्रयोग किया है।

(२०) लेखन प्रणाली के विचार में कई आदमी सीधे इतिहास को भी मेघ माघ या कादंबरी जैसा बना देते हैं। कई उस में कठिन शब्दों को बढ़ा कर उसे उलझा देते हैं और कई पुराणों या चन्द्रकांता जैसे उपन्यासों की भाँति रूपक के रूप में तैयार करते हैं। जिससे सामान्य मनुष्यों को आशय समझने में श्रम होता है। अतः उन सज्जनों का अनुकरण अच्छा है जिनके इतिहास का आशय सहजही समझ में आजाता है और पढ़ने आदि में मन लगता है।

(२१) इतिहास के आरंभ में अनेकों लेखक भूगोलादि विषयों को लिखा करते हैं। परन्तु इस इतिहास में ऐसा नहीं किया है। क्योंकि जयपुर और चौमूँ, सामोद आदि के भूगोल में कोई

खास अंतर नहीं है। देश, जाति, बोली पहरान, व्यापार, व्यवसाय, खेती, बारी, नदी, पर्वत और जंगल आदि प्रायः समान से हैं और जयपुर का भूगोल सर्वत्र विख्यात भी है अतः नाथावतों के इतिहास में भूगोलादि के बदले दूसरे प्रकार की सामग्री संयुक्त की है जो सैकड़ों पुस्तकों में ढूँढने पर भी अवसर आये मिल नहीं सकती है और उसकी इतिहास प्रेमियों या जयपुर राज्य के निवासियों को नितांत आवश्यकता रहती है।

(२२) इतिहास में किसी आदमी की निरर्थक निंदा या व्यर्थ की बड़ाई लिखना महादोष माना गया है। अतः नाथावतों के इतिहास को इस दोष से बचाने का ध्यान रक्खा है। जिस किसी सरदार ने या अन्य लोगों ने जहाँ जो कुछ वीरता, देश सेवा, स्वामि-भक्ति, राजवृद्धि—या शत्रुसंहार आदि के काम किये हैं और उस विषय में दूसरे इतिहासों, वंशावलियों, पुस्तकों, रिपोर्टों चिट्ठियों या अन्य प्रकार के प्रमाण पत्रों आदि में जहाँ जो कुछ मिला है उसी को इसमें ज्यों का त्यों या अपने शब्दों में लिख दिया है और उस अंश को उलटी सुलटी कामा '-' लगाकर अलग भी दिखा दिया है।

(२३) नाथावतों का इतिहास प्राचीन पुस्तकों - काव्य ग्रन्थों और पुराने कागजों में बहुत मिलता है। परन्तु प्रचलित इतिहासों में इस का स्वतन्त्र अंश कम है और जो है वह अप्रकाशित पुस्तकों आदि में है। अतः इस इतिहास में यह दिखाने का प्रयत्न किया है कि नाथावतों ने जयपुर महाराजाओं के सहयोग में या स्वतंत्र रह कर भी कहां कहां क्या क्या काम किया है और उसका उल्लेख कहां मिलता है।

(२४) सम्पादन के संबंध में यह सूचित कर देना उचित है कि इस ग्रन्थ को मैंने अपने अन्तः करण की प्रेरणा से स्वाधीन रह कर लिखा है। किसी प्रकार की पराधीनी या स्वार्थ आदि का संसर्ग नहीं हुआ है और अन्य इतिहास लेखकों को जो अनेक प्रकार के साधन सुभीते सहायता और अर्थ व्ययादि आवश्यक हुआ करते हैं और उनके प्राप्त होने पर वे अभीष्ट इतिहास सम्पन्न करते हैं उनका भी मैंने अपनी शारीरिक शक्तियों से ही निर्वाह किया है। ऐसी दशा में भाषा सिथिल रही हो। संवतों का अन्तर

अलग न हो सका हो और आवश्यक विवेचन रह गये हों तो कोई बड़ी बात नहीं ।

(२५) 'नाथावत कौन हैं?'-इस प्रश्न का उत्तर देना नितांत आवश्यक है। वह यह है कि 'नाथावत' जयपुर राज वंश के अंश प्रसून हैं। आमेर नरेश महाराज पृथ्वीराज जी के पोते 'नाथाजी' से यह प्रकट हुये हैं और इन्होंने जहां जो कुछ किया है वह जयपुर महाराजाओं के साथ में रह कर किया है या आत्मीयता की हैसियत से किया है। अतः नाथावतों के इतिहास को जयपुर का इतिहास (या संवत् १६२१ से १९९३ तक के आंशिक इतिहास का परिचायक) कहा जाय तो कोई अनुचित नहीं। क्योंकि इसमें जयपुर का इतिहास आरंभ से अबतक आंशिक रूप में भी बहुत आगया है और यथा प्रसंग अन्य बातें भी युक्त कर दीगई हैं।

(२६) संभव है निकट भविष्य में विद्वान लोग जयपुर का सर्वांग पूर्ण इतिहास तैयार करेंगे और वह अधिक उपयोगी एवं प्रामाणिक होगा। किन्तु उस समय नाथावतों का इतिहास निगह नीचे रखा जायगा तो इसके द्वारा जयपुर इतिहास की बहुत सामग्री अनायास प्राप्त होगी और यह इतिहास किसी अंश में सामग्री बताने या मार्ग दिखाने वाले का काम देगा।

(२७) 'नाथावत कैसे हैं?' इस विषय में तुजुक अक़बरी या मुन्शीदेवीप्रसाद जी लिखित आमेर के इतिहास पृ. ३० में लिखा है कि संवत् १६२५ में अक़बर ने कहा था 'कि तुम बड़े मज़बूत और बहादुर हो। अब जल्दी तुम बादशाही महरबानियों से सरफ़राज़ किए जाओगे।' संवत् १७७० में बत्तीसी प्रदेश के लोगों ने लिखा था कि 'आपके प्रभाव से सर्वत्र शांति है' संवत् १८८० के आषाढ में राजमाता दूसरे भटियानीजी ने लिखा था कि 'थे ई राजकी सरसबजी चाहो छो अंग तोड़ सेवा करो छो बड़ा स्वामीभक्त छो थांकी दानायी को म्हारा रामजीकथ्या तक बखान करें'। संवत १८९२ के दूसरे पत्र में में लिखा है कि 'थे स्वामी धर्म का पालक और राजा प्रजा दोन्यां ने सुखी राखवा वाला छो'। संवत्१९०२ में मेजर लैड़लो साहब ने कहा था कि 'ये

स्वाभिमानी प्रतिभा संपन्न मनुष्य हैं। उसी अवसर में सदर लैंगड साहब ने लिखा था कि 'नाथावतों के न होने से हमारे काम निरापद नहीं होते।' और सं० १९२३ में जोधपुर महाराज ने कहा था कि 'जयपुर राज्य में नाथावताँ को कायदो ज्यादा मान्यो जाय छैः। म्हे हरेक ने जुहार नहीं लिखा परन्तु यानैं लिखा छां' अस्तु।

(२८) 'नाथावतों के इतिहास में क्या है?' यह सम्पूर्ण पुस्तक पढ़ने से जान सकते हैं। परन्तु इतना यहां भी कहा जासकता है कि प्राचीन काल में नाथावतों का यश-सौभाग्य और रजपूती राजपूताना के बाहर तक विख्यात थे। पंजाब, बंगाल, बिहार, ओड़ीसा, गुजरात, मालवा और काबुल जैसे दूर देशों में भी इनका नाम हो रहा था। कई राजधानियों में इनका आदर था और उत्सव आपदा या नवीन आयोजना आदि में इनकी संमति और सहायता लेते थे। कारण यह था कि ये लोग प्रण-पालन में प्राण देते थे। इसलिए सब जगह इनकी चाह थी और धाक जमी हुई थी। अतः इनसे संपर्क रखने वाले राजा महाराजा, रईस, सरदार, बादशाह, शाहजादे, मंत्री, मुसाहब, अंग्रेज अफसर और जन साधारण तक का पूर्ण या आंशिक वर्णन इस इतिहास में आया है। विशेषता यह है कि--प्रसंग वश जिस किसी देश, गांव, गढ़, किले, नदी, पर्वत, वस्तु, पदार्थ या प्राणी आदि के नाम दिये हैं, वहां टिप्पणी में उनका पूरा परिचय दे दिया है।

(२९) इस इतिहास के दो खंड हैं। प्रथम खंड के पहले अध्याय में कछवाहों के पूर्वजों का कुशावती छोड़ कर इधर आने का वर्णन है। दूसरे अध्याय में ईशदेव से चन्द्रसेनजी तक का वर्णन है। तीसरे अध्याय में पृथ्वीराजजी का और उनके परिवार का वर्णन है। चौथे अध्याय से सतरहवें अध्याय तक गोपालजी सेलेकर देवीसिंहजी तक चौमूं का और साथही महाराज पृथ्वीराजजी से वर्तमान महाराज मानसिंहजी तक का सपरिवार-सचित्र वर्णन है। इसी प्रकार दूसरे खण्ड में गोपालजी से ले के संग्रामसिंहजी तक और साथ ही इनके ज़माने के राजा बादशाह या सामंत गणों तक सामोद का सपरिवार सचित्र

वर्णन है। जिसमें प्रत्येक राजा रईश या सरदारों के धर्म, कर्म, वर्ताव, व्यवहार, विद्याभ्यास, प्रजापालन, वीरता, शिक्षा, दीक्षा, जन्म, मरण, शिष्टाचार देशस्थिति और आर्थिकदशा आदि सभी बातें दिखलाई गई हैं।

(३०) और ग्रन्थ के परिशिष्ट भाग में रायसर, सोरीजा, खूंडोता, अजैराजपुरा, रैणवाल, भूलेडा, किसनपुरा अवांवा, उदैपुरा, लांगल और बूडथल आदि के नाथावतोंकाइतिहास तथा उनकी पीढियां दी हैं। साथही चौमूँ, सामोद आदि के संत महंत, पंडित, पुरोहित, मुसाहब, कामदार, भाट, बड़वा या नाथावतों के गोत्र प्रवर कुलदेवी, रीति रिवाज़, वस्त्र, शस्त्र, रुक्के, पट्टे पर्वाने, लिखत, रसीदें, राजचिन्ह अहदनामे, जन्मपत्रियां, स्मृति चिन्ह और अन्यान्य प्रकार की ज्ञातव्य बातों के परिचय दिये गये हैं। इस प्रकार इसको सर्वांगपूर्ण और उपयोगी बनाने का यथामति प्रयत्न किया है। संभव है कि इतिहास के अनुरागियों को इससे संतोष होगा।

(३१) 'प्राक्कथन समाप्त' करने के पहिले प्राचीन पीढ़ियों के संबन्ध में कुछ लिख देना आवश्यक है। बहुत लोगों का कहना है कि पीढियों में प्रक्षिप्त अंश होता है और वह जयपुर राजवंश की पीढियों में भी है। इसका शोधन कराने के लिए सवाई जयसिंहजी ने प्राचीन इतिहासों, पुराणों, कथा-वार्ताओं और विद्वानों की सम्मति के अनुसार निर्णय करवाया था। तदनुसार जयपुर राजवंश की संपूर्ण पीढियां तीन भागों में विभाजित कीगई। उनमें (१) पहला 'पौराणिक' भाग जिसमें परमात्मा से लेके सुमित्र तक १२८ पीढी हैं। (२) दूसरा 'कल्पनागत' भाग जिसमें कूर्म से देवानीक तक १३४ पीढी हैं और (३) तीसरा 'प्रमाणभूत' भाग जिसमें ईशदेव से वर्तमान महाराज मानसिंहजी तक ४० पीढी हैं।

(३२) इनमें पहिले और तीसरे भाग की पीढियां सही समझी जाती हैं और दूसरे की सत्यता में सन्देह किया जाता है। ऐसा होने का एक कारण भी है। वह यह है कि दूसरे भाग की १५ पीढियों में 'सेन'-२० पीढियों में 'मयी'-और ८७ पीढियों में 'पाल' का लगातार सहयोग हुआ है। इसी कारण इनको भाटों की घड़ी हुई बतलाते हैं। संभव है ऐसा हुआ

हो। क्योंकि ऐसी योजना अन्यत्र की पीढियों में बहुत कम हुई है। केवल उदयपुर में ३ जोधपुर में १ और करोली में ८ पाल पाये जाते हैं। परंतु पालाधिक के विषय में अलवर इतिहासकारों ने गोपागिरि के महात्मा के वरदानका फल बतलाकर समाधान कर दिया है। अस्तु। जयपुर राजवंश की संपूर्ण पीढियां इस प्रकार हैं।

(३३) "प्रथम भाग" १ परमात्मा २ब्रह्मा, ३ मरीचि, ४ कश्यप, ५ सूर्य, ६ वैवस्वतमनु, ७ इक्ष्वाकु, ८ विकुक्षि, ९ पुरंजय, १० अनेना, ११ पृथु, १२ विश्वगश्व, १३ चंद्र, १४ युवनास्व, १५ श्रावस्त, १६ बृहदश्व १७ कुवलयाश्व १८ दृढाश्व, १९ हर्यश्व, २० निकुंभ, २१ संहिताश्व, २२ कृशाश्व, २३ प्रसेनजित, २४ युवानाश्व, २५ मांधाता, २६ पुरुकुत्स २७ त्रसदस्यु २८ संभूति, २९ अनरण्य, ३० हर्यश्व ३१ वसुमना, ३२ त्रिधन्वा, ३३ त्रियारुण, ३४ सत्यव्रत, ३५ हरिश्चंद्र ३६ रोहित, ३७ हरिताश्व, ३८ हरित ३९ चंचु, ४० विजय, ४१रुरुक४२ वृक ४३ बाहुक, ४४ सगर ४५ असमंजस ४६ अंशुमान्, ४७ दिलीप ४८ भागीरथ, ४९ सुश्रुत, ५० नाभाग ५१ अंबरीष, ५२ सिंधुद्वीप, ५३ अयुताश्व, ५४ ऋतुपर्ण, ५५ सर्वकाम ५६ सुदास, ५७ मित्रसह; ५८अश्मक ५९ मूलक ६० दशरथ, ६१ इलिवल ६२ विश्वसह, ६३ खट्वांग, ६४ दीर्घबाहु, ६५ रघु ६६ अज ६७ दशरथ, ६८ रामचन्द्र, ६९ "कुश" ७० अतिथि, ७१ निषध ७२ नल ७३ नभ ७४ पुंडरीक ७५ क्षेमधन्वा ७६ देवानीक, ७७ अहिनर, ७८ रुरु, ७९ पारिपात्र, ८० दल ८१ शिच्छल, ८२ उकुथ, ८३ वज्रनाभ, ८४ संखनभ ८५ व्युत्थिताश्व, ८६ विश्वसह, ८७ हिरण्यनाभ, ८८ पुष्प, ८९ ध्रुवसंधि ९० सुदर्शन, ९१ अग्निवर्ण ९२ शीघ्र ९३ मरु, ९४ प्रसुश्रुत, ९५ सुगवि ९६ अमर्प, ९७ महश्वान् ९८ वि तवान्,९९बृहद्बल,१००बृहत्क्षण, १०१ गुरुक्षेप, १०२ वत्स, १०३ वत्सव्यूह, १०४ प्रतिव्योम, १०५ दिवाकर, १०६ सहदेव, १०७ बृहदश्व १०८ भानुरथ, १०९ सुप्रतीक, ११० मरुदेव,१११सुनक्षत्र,११२किंनर,११३ अंतरिक्ष, ११४ सुवर्ण, ११५

अमिबर्जित, ११६ बृहद्राज, ११७ धर्मी, ११८ कृतुंजय, ११६ रणंजय, १२० संजय, १२१ साक्य, १२२ शुद्धोदन, १२३ राहुल, १२४ प्रशेनजित १२५ क्षुद्रक, १२६ कुंडक, १२७ सुरथ १२८ 'सुमित्र' ® (१२८)

( ३४ ) "द्वितीय भाग" १२६ कूर्म, १३० वत्सबोध, ( कत्सबाध ), १३१ बुधसेन, १३२ धर्मसेन, १३३ ध्वजसेन, १३४ लोक-सेन, १३५ लक्ष्मी सेन, १३६ राजसेन, १३७ कामसेन, १३८ रविसेन, १३९ कीर्तिसेन, १४० महासेन, १४१ धर्मसेन, १४२ अमरसेन, १४३ अजसेन, १४४ अमृतसेन, १४५ इन्द्रसेन, १४६ राजमयी, १४७ विजयमयी, १४८ शिवमयी, १४६ देवमयी, १५० सिद्धिमयी, १५१ रेवामयी, १५२ सिंधुमयी, १५३ असंक्रमयी, १५४ श्याम मयी, १५५ मोहमयी, १५६ धर्ममयी, १५७ कर्ममयी, १५८ राममयी, १५६ सुरतिमयी, १६० शीलमयी, १६१ शूरमयी, १६२ शंकरमयी, १६३ कृष्णमयी १६४ यशमयी, १६५ गौत्तममयी, १६६ नल, १६७ ढोला, १६८ लक्ष्मणराय, १६६ राजभानु, [नरवर से ग्वालियर गए] १७० वज्रधाम, १७१ मधुब्रह्म, १७२ मंगलराय, १७३ विक्रमराय, १७४ अनंगपाल, १७५ श्रीपाल, १७६ सामंतपाल, १७७ भीमपाल, १७८ गंगपाल, १७९ महंतपाल, १८० महेन्द्रपाल, १८१ राजपाल, १८२ मदनपाल, १८३ अनंतपाल, १८४ बसंतपाल, १८५ विजयपाल, १८६ कामपाल, १८७ ब्रह्मपाल, १८८ विष्णुपाल १८९ धुंधुपाल, १६० कृष्णपाल, १९१ लोहंगपाल, १६२ भौमपाल, १६३ अजयपाल, १६४ अश्वपाल १६५ श्यामपाल, १९६ अंगपाल १९७ पुहमपाल, १६८ बसंतपाल, १६६ हस्तपाल, २०० कामपाल, २०१ चन्द्रपाल, २०२ गोविंदपाल, २०३ उदयपाल, २०४ बंगपाल, २०५ रंगपाल, २०६ पुष्पपाल, २०७ हरिपाल, २०८ अमरपाल, २०६ छत्रपति, २१० महीपाल, २११ सोनपाल, २१२ धीरपाल, २१३ सुगंधिपाल, २१४ पद्मपाल २१५ रुद्रपाल, २१६ विष्णुपाल, २१७ विनयपाल, २१८ अच्छुपाल, २१९ भैरवपाल, २२० सहजपाल

२२१ देवपाल, २२२ त्रिलोचनपाल, २२३ त्रिलोचनपाल, २२४ रसिकपाल, २२५ श्रीपाल, २२६ सुरतिपाल, २२७ सुगनपाल, २२८ अतिपाल, २२९ मंजुपाल, २३० भोगेन्द्रपाल, २३१ भोजपाल, २३२ रत्नपाल, २३३ श्यामपाल, २३४ हरिचन्द्रपाल, २३५ कृष्णपाल, २३६ वीरचन्द्रपाल, २३७ त्रिलोकपाल, २३८ धनपाल, २३९ मुनिपाल, २४० नखपाल, २४१ प्रतापपाल, २४२ धर्मपाल, २४३ भुविपाल, २४४ देशपाल, २४५ परमपाल, २४६ इंदुपाल, २४७ गिरिपाल, २४८ महीपाल, २४९ कर्णपाल, २५० स्वर्गपाल, २५१ उग्रपाल, २५२ शिवपाल, २५३ मानपाल, २५४ पार्श्वपाल, २५५ वरचन्द्रपाल, २५६ गुणपाल, २५७ किशोरपाल, २५८ गंभीरपाल, २५९ तेजपाल, २६० सिद्धपाल, २६१ कान्हदेव, २६२ देवानीक, * [ १३४ ]

(३५) "तृतीय भाग" २६३ ईशदेव २६४ सोढदेव, २६५ दूलहराय, २६६ काकिलजी, २६७ हणूदेव, २६८ जान्हड़देव, २६९ प्रद्युम्न, २७० मलैसी, २७१ बीजलदेव, २७२ राजदेव, २७३ कील्हणदेव, २७४ कुंतल, २७५ जूणसी २७६ उदैकरण, २७७ नरसिंह, २७८ बनवीर, २७९ उद्धरण, २८० चन्द्रसेन २८१ 'पृथ्वीराज,' * २८२ पूरणमल, २८३ भीव २८४ रतनसिंह, २८५ आसकरण, २८६ भारमल, २८७ भगवंतदास, २८८ मानसिंह, (१) २८९ भावसिंह, २९० जयसिंह, (१) २९१ रामसिंह, (१) २९२ विष्णुसिंह, २९३ जयसिंह, (२) २९४ ईश्वरीसिंह, २९५ माधवसिंह, (१) २९६ पृथ्वीसिंह, २९७ प्रतापसिंह २९८ जगतसिंह, २९९ जयसिंह, (३) ३०० रामसिंह, (२) ३०१ माधवसिंह, (२) और ३०२ वर्तमान 'मानसिंहजी,' (२) * ४०

(३६) उपरोक्त पीढियों की सम्पूर्ण संख्या (३०२) हैं। किन्तु मेरे देखने में (क) आदि ५ वंशावली आई हैं। उनमें बहुत कुछ न्यूनाधिक हुआ है। (क) वंशावली में सिर्फ १५९ पीढी हैं जिनमें कूर्म और कच्छ के नाम नहीं हैं। बहुत से

लोग इन नामों से कछवाहों का ज्यादा उल्लेख करते हैं और यही नाम इस में नहीं हैं यह आश्चर्य है। इसके सिवा (ख) में २६५, (ग) में २६७, (घ) में ३००, और (ङ) में ३१० पीढी हैं। राजकीय वंशवृत्त से (घ) वंशावली बहुत मिलती हुई है। और शेष में १०—५ का अंतर है। अस्तु इनमें कूर्म और कच्छ के नाम सब में हैं। परंतु आधुनिक इतिहासों में कच्छ की जगह कत्सवाध का व्यवहार किया जाता है जिस के कारण कई तरह के सन्देह होते हैं। जयपुर राजकीय संग्रह में एक सचित्र रंगीन वंश वृत्त देखने में आया था जो संशोधित पीढीयों के अनुसार बनाया गया बतलाया जाता था। उस में कत्सवाध नहीं- 'वत्सवोध' नाम था। और वही ऊपर की पीढियों में दिया गया है। विशेष विवेचन यथास्थान किया गया है वह द्रष्टव्य है।

चौमूँ-जयपुर
सं० १९९३ वि०
रामनौमी।

निवेदक—

हनूमान शर्मा,

